कितनी लातें मारीं और उसके बाप-दादों को गालियों से पेट भरकर कोसा।

घर लौटकर थोड़ी बहुत सेंक-सांक की, गुड़ के साथ दूध लिया। गृहिणी ने उस दिन ऐसी सेवा की, माना मुझे बाघ ने घायल कर दिया हो। अगले दिन लक्ष्मीदत्तजी और मैंने दूसरे बाघ को मारा। लक्ष्मीदत्तजी ने विकट साहस दिखाया था—घायल होकर भी बाघ को मार दिया।

●

# लोकऋण

डा० विवेकी राय का गाँव की सोंधी मिट्टी से सुवासित आंचलिक उपन्यास

देवऋण, पितृऋण और ऋषि ऋण के बाद चौथा लोकऋण, नये युग का नवीन जीवन-मूल्य, जिसके परिप्रेक्ष्य में बदलते गांव की खोयी-अनछुई कथा-भूमि की गंभीर आशावादी-आस्थावादी समसामयिक पहचान कृति में प्रस्तुत की गयी है।

यह अजब नहीं है कि बावजूद समूचे विकासी प्रभावों के स्वातन्त्र्योत्तर संक्रमण-प्रभावित टूटते-बिखरते, गांव का सनद्रस नरक ऐसा दुर्भाग्यपूर्ण तत्व हो गया कि भले लोग गांव छोड़-छोड़कर नगरों की ओर भागने लगे। किन्तु कृषिक्रांति. संस्थानिक परिवर्तनों और बदलाव के नये आयामों से अब ठहराव की स्थिति आने लगी है, बल्कि आसार ग्रामोन्मुखता के बहुत स्पष्ट हैं।

इस नये बदलाव को प्रचार-रहित यथार्थ रचनात्मक दृष्टि से देखते, स्वार्थान्ध उठापटक में व्यस्त, मिथ्या विद्रोह और अस्वीकृति में गुत्थमगुत्थ गांव में एक और सर्वथा नये गांव का चित्र, सामाजिक मूल्यों के स्वीकृतिशेष गांव का चित्र उभर कर सामने आ जाता है, बहुत दिलचस्प, अति आकर्षक और प्रेरक कथारस से ओतप्रोत।

ग्राम-जीवन के समर्पित शिल्पी विवेकी राय की जादुई लेखनी द्वारा प्रस्तुत इसी कथा-रस और मनोमुग्धकारी ग्राम-प्रेम की आस्वाद भूमि है उनका प्रस्तुत नवीनतम उपन्यास लोक ऋण।

*मूल्य : सोलह रुपये*

